मनुष्यों और देवों के संस्थानकाल की हीनाधिकता नारकियों के ही समान समझनी चाहिए।

संसार की अपेक्षा जीव का तीन कालों का संसार संस्थान–काल समाप्त होता है। इसके अनन्तर मोक्ष का प्रश्न उपस्थित होता है। उस पर आगे विचार किया जाता है।

# अंत क्रिया

## मूलपाठ–

**प्रश्न– जीवे णं भंते! अंतकिरियं करेज्जा?**

**उत्तर– गोयमा! अत्थेगइए करेज्जा, अत्थेगइए नो करेज्जा, अंतकिरियापयं नेयव्वं!**

संस्कृत– छाया–प्रश्न–जीवो भगवन्! अन्तक्रियां कुर्यात्?

उत्तर– गौतम! अस्त्येककः कुर्यात् अस्त्येकको नो कुर्यात्, अन्तक्रियापदं ज्ञातव्यम्!

मूलार्थ– प्रश्न–भगवन्! जीव अन्तक्रिया (मोक्षप्राप्ति) करता है?

उत्तर– गौतम! कोई जीव करता है, कोई जीव नहीं करता है; यहां प्रज्ञापना सूत्र का बीसवां अन्तक्रिया पद समझना चाहिए।

व्याख्यान– कई लोगों का कथन है कि जीव स्वभाव से संसार में परिभ्रमण करता रहता है और जीव का स्वभाव सदा कायम रहता है, इसलिए उसका भव–भ्रमण भी सदा कायम रहता है। इस कथन का आशय यह निकला कि जीव कभी मुक्ति नहीं प्राप्त करता। कदाचित् किसी जीव को मोक्ष प्राप्त हो जाय तो वहां पर भी वह कुछ समय रहकर दूसरी योनि में जन्म ले लेता है। उनकी मान्यता के अनुसार मोक्ष संसार की ही एक अवस्था है। वे मोक्ष को ऐसा नहीं मानते जहां पहुंच कर जीव का परिभ्रमण समाप्त हो जाता है; फिर कभी वहां से वापिस नहीं लौटना पड़ता।

इस मान्यता पर दृष्टि रखते हुए गौतम स्वामी पूछते हैं– भगवन्! जीव संसार में ही रहता है या संसार विच्छेद कर मोक्ष भी जाता है? अर्थात् जीव अन्तक्रिया करता है?

जिस क्रिया के पश्चात् फिर कभी दूसरी क्रिया न करनी पड़े, वह अंतक्रिया कहलाती है अथवा कर्मों का सर्वथा अंत करने वाली क्रिया भी

अंतक्रिया कहलाती है। दोनों का आशय एक ही है– सकल कर्म समूह का क्षय करके मोक्षप्राप्ति की क्रिया अंतक्रिया है।

इस प्रश्न के उत्तर के लिए आचार्य पन्नवणसूत्र के 'अन्तक्रिया' नामक बीसवें पद का हवाला देकर कहते हैं– अन्तक्रिया पद में विस्तारपूर्वक वर्णन है, वह यहां समझ लेना चाहिए। प्रज्ञापनासूत्र में किया हुआ वर्णन संक्षेप में इस प्रकार है–

प्रश्न– भगवन्! जीव अंतक्रिया करता है?

उत्तर– गौतम! कोई जीव करता है, कोई जीव नहीं करता।

प्रश्न– भगवन् इसका क्या कारण है?

उत्तर– गौतम! भव्य जीव अन्तक्रिया करते हैं, अभव्यजीव अन्तक्रिया नहीं करते हैं।

यह समुच्चय जीव के सम्बन्ध में प्रश्नोत्तर है। इसी प्रकार नैरयिक से लेकर वैमानिक देवों तक के विषय में प्रश्न करना चाहिए। इन सब प्रश्नों का उत्तर यही होगा कि कोई जीव अन्तक्रिया करते हैं, कोई नहीं करते। अर्थात् भव्य जीव करते हैं, अभव्यजीव नहीं करते।

इसके पश्चात् गौतम स्वामी पूछते हैं– अगर भव्य नारक आदि अन्तक्रिया करते हैं तो क्या उसी भव से करते हैं?

उत्तर– हे गौतम, नहीं। नरक के जीव मनुष्य भव पाकर अन्तक्रिया करते हैं; मनुष्य भव के बिना अन्तक्रिया नहीं हो सकती।

यहां यह प्रश्न होता है कि पहले नारकियों को अन्तक्रिया करता कहा है और यहां उसका निषेध क्यों कह दिया है? इसका उत्तर यह है कि कोई नारकी अन्तक्रिया करते हैं, यह कथन भविष्य की अपेक्षा से है। इस कथन द्वारा यह प्रकट किया गया है कि नारकियों में भी अंतक्रिया करने की शक्ति विद्यमान है, मगर उस शक्ति की अभिव्यक्ति नारक भव में होती नहीं है। नारक जीव मनुष्य पर्याय पाकर ही अंतक्रिया करते हैं।

जीव में जब तक कर्म–बंध का सद्भाव रहता है, तब तक वह अंतक्रिया नहीं करता। कर्म शेष रहने से कोई–कोई जीव देवपर्याय में भी उत्पन्न होता है, अतएव अब देवता सम्बन्धी प्रश्न उपस्थित होता है।

इस विषय में गौतम स्वामी ने चौदह प्रश्न किये हैं और भगवान् ने अनेक उत्तर दिये हैं। इसका वर्णन आगे दिया जाता है।

# देवोपपात

## मूलपाठ

प्रश्न– अह भंते! असंजय भवियदव्यदेवाणं, अविराहिय संजमाणं, विराहियसंजमाणं अविराहियसंजमासंजमाणं, विराहियसंजमासंजमाणं, असण्णीणं, तावसाणं, कंदप्पिआणं, चरगपरिव्वायगाणं किब्बिसिआणं, तेरिच्छिआणं, आजीविआणं आभिओगिआणं, सलिंगी, दंसणवावण्णगाणं, एएसिंणं देवलोगेसु उववज्जमाणाणं कस्स कहिं उववाए पण्णत्ते?

उत्तर– गोयमा! असंजयमवियदव्वदेवाणं जहण्णेणं भवणवासिसु, उक्कोसेसणं उवरिम गेविज्जएसु; अविराहिअसंजमाणं जहण्णेणं सोहम्मे कप्पे, उक्कोसेणं सव्वट्ठसिद्धे विमाणे; विराहियसंजमाणं जहण्णेणं भवणवासिसु उक्कोसेणं सोहम्मे कप्पे; अविराहियसंजमासंजमाणं जहण्णेणं सोहम्मे कप्पे, उक्कोसेणं अच्चुए कप्पे; विराहियसंजमासंजमाणं जहण्णेणं भवणवासिसु उक्कोसेणं जोइसिएसु; असण्णीणं जहण्णेणं भवणवासिसु, उवकोसेणं वाणमंतरेसु; अवसेसा सव्वे जहण्णेणं भवणवासिसु, उक्कोसेणं वोच्छामि–तावसाणं ज्योतिसिएसु, कंदप्पिआणं सोहम्मे कप्पे, चरगपरिव्वायगाणं बंभलोए कप्पे, किब्बिसियाणं लंतगे कप्पे, तेरिच्छिआणं सहस्सारे कप्पे, आजीविआणं अच्चुए कप्पे, अभिओगिआ अच्चुए कप्पे, सलिंगीण दंसणसमावण्णगाणं उवरिमगेविज्जएसु।

संस्कृत–छाया–प्रश्न–अथ भगवन्! असंयतभव्यद्रव्यदेवानां अविराधितसंयमानां, विराधितसंयमानां, अविराधित संयमासंयमानां, विराधितसंयमासंयमानां, असंज्ञिनां, तापसानां, कान्दर्पिकाणाम्, चरकपरिव्राजकानाम् किल्विषिकाणाम्, तिरश्चाम्, आजीविकानाम्, अभियोगिकानाम्, सलिंगिनाम्, दर्शनव्यापन्नकाम्; एतेषां देवलोकेषु उपपद्यमाना कस्य कुत्र उपपातः प्रज्ञप्तः?

उत्तर– गौतम! असंयतभव्यद्रव्यदेवानां जघन्येन भवनवासिसु उत्कृष्टेन उपरिग्रैवेयकेषु, अविराधितसंयमानों जघन्येन सौधर्मे कल्पे, उत्कृष्टेन सर्वाथसिद्धे विमाने; विराधितसंयमानां जघन्येन भवनवासिषु, उत्कृष्टेन सौधर्मे कल्पे, अविराधितसंयमासंयमानां जघन्येन सौधर्मे कल्पे, उकृष्टेन अच्युते कल्पे, विराधितसंयमासंयमानां जघन्येन भवनवासिषु, उत्कृष्टेन ज्योतिष्केषु; असंज्ञिनां जघन्येन भवनवासिषु उत्कृष्टेन वानव्यन्तरेषु; अवशेषाः सव्रे जघन्येन भवनवासिषु, उत्कृष्टेन वानव्यन्तरेषु; अवशेषाः सर्वे जघन्येन भवनवासिषु, उत्कृष्टेन वक्ष्यामि–तापसानां ज्योतिष्केषु कान्दर्पिकाणां सौधर्मे कल्पे, चरकपरिव्राजकानां ब्राह्मलोके कल्पे, किल्विषिकाणां लान्तके कल्पे, तिरश्चां सहस्रारे कल्पे, आजीविकानां अच्युते कल्पे, सलिंगिनाम्, दर्शनव्यापन्नकानाम् उपरिमग्रैवेयकेषु।

मूलार्थ–प्रश्न–भगवन्! असंयत भव्यद्रव्य (संयमरहित और आगे देव होने वाले) देव, अखंडित संयम वाला, खंडित संयम वाला, अखंडित संयमासंयम–देश–विरति–वाला, खंडित संयमासंयम वाला, असंज्ञी, तापस, कांदर्पिक, चरकपरिव्राजक, किल्विषिक, तिर्यंच, आजीविक, आभियोगिक और श्रद्धाभ्रष्ट वेषधारी; ये सब अगर देव लोक में उत्पन्न हों तो किसका, कहां उत्पाद होता है?

उत्तर– हे गौतम! असंयतभव्यद्रव्य देवों का जघन्य भवनवासियों में, और उत्कृष्ट ऊपर के ग्रैवेयकों में उत्पाद कहा गया है। अखंडित संयम वालों का जघन्य सौधर्म कल्प में और उत्कृष्ट सर्वार्थसिद्ध विमान में, खंडित संयम वालों का जघन्य भवनवासियों में, उत्कृष्ट सौधर्म कल्प में, अखंडित संयमासंयम वालों का जघन्य सौधर्म कल्प में, उत्कृष्ट अच्युत कल्प में, खंडित संयमासंयम वालों का जघन्य भवनवासियों में, उत्कृष्ट ज्योतिष्क देवों में, असंज्ञी जीवों का जघन्य भवनवासियों में, उत्कृष्ट वाण–व्यन्तर में, और शेष सबका उत्पाद जघन्य भवनवासियों में होता है और उत्कृष्ट उत्पात अब कहूंगा– तापसों का ज्योतिष्कों में, कांदर्पिकों का सौधर्म कल्प में, चरक–परिव्राजकों का ब्रह्मलोक कल्प में, किल्विषिकों का लान्तक कल्प में, तिर्यंचों का सहस्रार कल्प में, आजीविकों तथा आभियोगिकों का अच्युत कल्प में और श्रद्धाभ्रष्ट वेषधारियों का ऊपर के ग्रैवयकों में उत्पाद होता है।

व्याख्यान– इस सूत्र के टीकाकार श्री अभयदेवसूरि ने, यहां अपनी टीका में लिखा है कि हम प्रज्ञापना सूत्र की टीका लिखते हैं, जिसमें असंयत भव्यद्रव्यदेव का अर्थ प्रकट किया गया है। अभयदेवसूरि के इस लेख से ऐसा प्रतीत होता हैं कि इनसे पहले प्रज्ञापना सूत्र की कोई संस्कृत टीका विद्यमान

थी, जो इस समय उपलब्ध नहीं है। आजकल प्रज्ञापना सूत्र की जो टीका उपलब्ध है, वह मलयगिरि सूरि की है और मलयगिरिजी, अभयदेव सूरि के पश्चात् हुए हैं। इसलिए यह स्पष्ट है कि अभयदेव सूरि जिस टीका का उल्लेख यहां कर रहे हैं, वह उनसे पूर्ववर्त्ती किसी अन्य आचार्य की होनी चाहिए।

प्रज्ञापना सूत्र की टीका में लिखा है– जो चारित्र रूप परिणाम से शून्य हो वह असंयत कहलाता है। जो देव होने के योग्य है वह भव्य अतः द्रव्यदेव कहलाता है। तात्पर्य यह है कि जो चारित्र–पर्याय से रहित है और इस समय तक देव नहीं हुआ है– आगे देव होने वाला है, वह असंयत भव्य द्रव्य देव कहलाता है। किसी–किसी के मत से असंयत भव्य द्रव्य देव असंयत सम्यग्दृष्टि को कहते हैं। अपने मत के समर्थन में वे यह प्रमाण देते हैं–

**अणुव्यय–महव्वएहि य बालतवाऽकामणिज्जराए य।**
**देवाउयं निबंधई, सम्मदिट्ठी य जो जीवो।**

अर्थात्– अणुव्रती हो, महाव्रती हो, बाल तपस्वी हो, अकामनिर्जरा करने वाला हो, लेकिन अगर वह सम्यग्दृष्टि है तो देवायु का बंध करता है।

टीकाकार का कथन है कि यह मत ठीक नहीं है। इसी सूत्र में असंयतभव्य द्रव्यदेव उत्पाद ऊपर के ग्रैवेयक तक बतलाया गया है; मगर असंयत सम्यग्दृष्टि की तो बात ही क्या है, देश विरत श्रावक भी ग्रैवेयक तक नहीं जा सकता– वह भी अच्युत विमान तक ही जाता है। ऐसी अवस्था में सम्यग्दृष्टि ऊपर के ग्रैवेयक तक कैसे जा सकता है?

यह प्रश्न उपस्थित होता है कि असंयतभव्यद्रव्यदेव का अर्थ अगर असंयत सम्यग्दृष्टि न माना जाय तो क्या माना जाय? क्या निह्नवों को असंयतभव्यद्रव्यदेव मानना चाहिएं? निह्नव अर्थ लेना भी ठीक नहीं है, क्योंकि निह्नवों का पाठ आगे अलग आने वाला है। अतएव असंयत भव्यद्रव्यदेव यहां मिथ्यादृष्टि लेने चाहिएं। असंयतभव्यद्रव्य देव वही होंगे जो साधु के सम्पूर्ण गुण रखने वाले हों, साधु की सम्पूर्ण समाचारी का पालन करते हों, लेकिन जिनमें आन्तरिक साधुता न हो, केवल द्रव्यलिंग धारण करने वाले हों।

जब श्रावक भी बारहवें देवलोक से आगे नहीं जाता है तो समझना चाहिए कि ऊपरी ग्रैवेयक तक जाने के लिए और भी विशेष क्रिया की आवश्यकता है। वह विशेष क्रिया श्रावक की तो है नहीं, अतएव साधु के सम्पूर्ण बाह्य गुण ही हो सकते हैं।

शंका—एक तरह असंयत भी कहा जाता है और दूसरी तरफ साधु की सम्पूर्ण समाचारी पालने वाला भी कहा जाता है, यह परस्पर विरोधी कथन समुचित कैसे माना जा सकता है?

समाधान— इस कथन में विरोध की संभावना नहीं है, क्योंकि ऐसा कोई मनुष्य हो सकता है जो साधु सम्बन्धी चारित्र का अनुष्ठान तो करता है, मगर साधुता के आन्तरिक परिणामों से रहित है।

शंका— जब वह साधु का आचार पालन करता है तो साधुता के आन्तरिक परिणामों से शून्य कैसे माना जाय? इन दोनों की संगति किस प्रकार हो सकती है?

समाधान—असंयतभव्यद्रव्यदेव को महामिथ्यादर्शन मोह प्रकट होता है, वह उसके हृदय में बना ही रहता है। इस कारण वह चक्रवर्ती आदि द्वारा मुनि का वन्दन, पूजन, सन्मान, दान, सत्कार आदि देखकर सोचता है कि मैं भी अगर दीक्षा ले लूं तो मेरा भी इसी तरह वन्दन—पूजन आदि होगा। इस प्रकार प्रतिष्ठा—मोह से उसमें व्रत पालन की भावना उत्पन्न होती है। वह लोक सम्मान की भावना से ही व्रतों का पालन करता है, आत्मशुद्धि के उद्देश्य से नहीं। इस कारण वह व्रतों का पालन करता हुआ भी चारित्र के परिणाम से शून्य ही है। इसमें पारस्परिक विरोध नहीं है।

साधुपन सम्बन्धी श्रद्धा में भी भेद देखा जाता है। एक श्रद्धा मोक्ष को वड़ा मानने की होती है और एक लोक प्रतिष्ठा पूजा को ही वड़ा मानने की होती है। मोक्ष की श्रद्धा वाला मोक्ष प्राप्ति के हेतु क्रिया का पालन करता है और लोकपूजा की श्रद्धा वाला इसलिए क्रिया पालता है कि मैं जैसी अच्छी क्रिया करूंगा, वैसी ही अधिक मेरी पूजा होगी। इस प्रकार साधुता के पालन के उद्देशक में महान् अन्तर होता है। प्रतिष्ठा की श्रद्धा भव्य और अभव्य दोनों में ही हो सकती है, लेकिन मोक्ष की श्रद्धा भव्य जीव में ही संभव है। पूजा— प्रतिष्ठा की श्रद्धा वाला, पूजा—प्रतिष्ठा के लिए साधु की समस्त क्रियाएं करता है इन क्रियाओं से वह 31 सागरोपम की स्थिति वाला देवलोक पा लेता है, परन्तु उसका संसार नहीं कटता है।

गौतम स्वामी का पहला प्रश्न है— हे भगवन्! असंयतभव्यद्रव्यदेव अगर देवरूप में उत्पन्न हो तो किस देवलोक तक उत्पन्न होता है? इस प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने फर्माया— हे गौतम! जघन्य भवनवासियों में उत्पन्न होता है और उत्कृष्ट नवें ग्रैवेयक तक उत्पन्न होता है।

गौतम स्वामी ने दूसरा प्रश्न यह किया है— भगवन्! अविराधित संयम वाला अर्थात् दीक्षाकाल से लेकर अन्त तक जिसका चारित्र कभी भंग नहीं

हुआ है, ऐसा जीव अगर देवलोक में उत्पन्न हो तो किस देवलोक में उत्पन्न होता है? भगवान् ने उत्तर दिया– गौतम! जघन्य सौधर्मकल्प में और उत्कृष्ट सर्वार्थसिद्धि विमान में उत्पन्न होता है।

शंका– संयम से आश्रव रुकता है और आश्रव रुकने पर भी अगर देवगति ही प्राप्त होती है तो इसका अर्थ यह हुआ कि संयम भी संसार का ही कारण है। तो क्या संयम, वास्तव में संसार का ही कारण है?

समाधान– स्वर्ग में जाना, संयम का फल नहीं है, वरन् संज्वलन कषाय का फल है। चारित्र ने कषाय का परिमार्जन किया है। चारित्र कषाय को पतला कर रहा था। पतला करते–करते भी जो कषाय शेष रह गया उसके प्रभाव से ही स्वर्ग की प्राप्ति होती है, संयम से नहीं।

शंका–अगर संयम से स्वर्ग की प्राप्ति नहीं होती तो यहां संयमी को अमुक स्वर्ग की प्राप्ति क्यों बतलाई गई है?

समाधान– कषाय के पतलेपन से स्वर्ग मिलता है, मगर कषाय को पतला करने वाला संयमी ही है। आयुकर्म का बंध आर्त्तध्यान के बिना नहीं होता। आर्त्तध्यान दो प्रकार का है– प्रशस्त और अप्रशस्त यद्यपि आर्त्तध्यान, चाहे वह कैसी भी हो, मोक्ष का कारण नहीं होता, फिर भी प्रशस्त आर्त्तध्यान शुभ है। इसी से देवलोक का आयुबंध होता है। तात्पर्य यह है कि जन्म मरण का कारण कषाय है, ज्ञान, दर्शन, चारित्र नहीं। यह तो मोक्ष के ही कारण है।

शंका–यहां आराधक संयमी का कथन है, लेकिन जिसमें प्रमाद और कषाय विद्यमान है, उसे आराधक कैसे कहा जा सकता है? अगर वह आराधक माना जाय तो प्रमादी और सकषाय कैसे?

समाधान–थोड़ा–सा कषाय, चारित्र में दोष उत्पन्न करने में समर्थ नहीं होता। यद्यपि वह थोड़ा कषाय (संज्वलन) यथाख्यात चारित्र का विघातक अवश्य है, तथापि सामायिक, छेदोपस्थापनीय आदि चारित्रों में उससे व्याघात नहीं होता। अतएव सकषाय और सप्रमाद होने पर भी साधु आराधक संयमी हो सकता है।

कषायकुशील नियंठा वाले को मूलगुण और उत्तरगुण का अपरिसेवी बतलाया है और कषायकुशील नियंठा छठे से दसवें गुणस्थान तक प्राप्त कर सकता है। यहां विचारणीय यह है कि जब उसके मूल और उत्तरगुणों में दोष नहीं लगता, तब भी उसे छठा गुणस्थान क्यों बतलाया है? आशय यह है कि चारित्र का उपघात न होने से, प्रमादी होने पर भी आराधक कहा है।

अब तीसरा प्रश्न विराधक संयमी का है। विराधक संयमी अगर देवगति में जाय तो जघन्य भवनवासी और उत्कृष्ट सौधर्मकल्प में उत्पन्न होता है।

पहले आराधक संयमी का जो स्वरूप बतलाया गया है, उससे विपरीत विराधक संयमी कहलाता है। अर्थात् जिसने महाव्रत ग्रहण तो किये हैं, मगर उनका पालन भलीभांति नहीं किया, जो नियमों की मर्यादा लांघकर महाव्रत में दोष लगाता है, वह विराधक संयमी कहलाता है।

चौथा प्रश्न अविराधक संयमासंयमी का है। जिस समय से देशविरति को ग्रहण किया, उस समय से अखंडित रूप से उसका पालन करने वाला आराधक संयमासंयमी कहलाता है। ऐसा श्रावक अगर देवलोक में उत्पन्न हो तो जघन्य सौधर्म कल्प में और उत्कृष्ट अच्युत विमान (बारहवें स्वर्ग) में उत्पन्न होता है।

इसी प्रकार विराधक संयमासंयमी अगर देवगति प्राप्त करें तो जघन्य भुवनवासी में और उत्कृष्ट ज्योतिष्क में उत्पन्न होता है।

छठा प्रश्न असंज्ञी जीवों का है, जिनके मनोलब्धि नहीं है, उन जीवों को असंज्ञी कहते हैं असंज्ञी जीव अकाम निर्जरा करता है, बिना उद्देश्य के कष्ट सहन करता है, अतएव उसके सम्बन्ध में प्रश्न किया गया है।

शंका– जिस जीव के मन नहीं है, उसमें किसी भी प्रकार का परिणाम कैसे उत्पन्न हो सकता है? और अच्छे परिणाम के बिना स्वर्ग कैसे मिल सकता है?

समाधान–असंज्ञी जीव वह कहलाता है जिसमें मनोलब्धि वाला मन नहीं है। भाव मन अर्थात् अध्यवसाय रूप सभी जीवों में पाया जाता है। संसार में कोई जीव ऐसा नहीं है जिसमें सामान्य रूप से भी संज्ञा न हो। अन्तर यही है कि जो मनोलब्धि सम्पन्न होता है उसमें विचार करने की विशिष्ट शक्ति विद्यमान रहती है और जो जीव मनोलब्धि सम्पन्न नहीं होता वह असंज्ञी कहलाता है। तात्पर्य यह है कि भाव मन सभी संसारी जीवों में होता है। इसके अभाव में कोई जीवित नहीं रह सकता। असंज्ञी जीव अगर देवगति में जाय तो जघन्य भवनवासियों में और उत्कृष्ट वाण–व्यन्तरों में जाता है।

शेष आठ प्रश्नों के उत्तर में भगवान् ने फर्माया है– अगर ये जीव देव हों तो जघन्य भवनवासियों में और उत्कृष्ट भिन्न भिन्न स्थानों में उत्पन्न होते हैं। वे आठ इस प्रकार है–

तापस– पात्र में जो कुछ पड़ जाए उसे ही खा लेने वाला या गिरे हुए पत्तों पर उदर–निर्वाह करने वाला। पात्र में पड़े आहार ऊपर निर्वाह करने वाले तापस कई प्रकार के होते हैं। उनमें से कोई–कोई चार खंड वाला पात्र रखते हैं और यह नियम बना लेते हैं कि इस खंड में पड़ा हुआ आहार कुत्ते को दूंगा, इस खण्ड का गौ को दूंगा, अमुक खंड का आहार पृथ्वी को और इस खंड के आहार का मैं स्वयं उपभोग करूंगा। इस प्रकार के बाल तपस्वी को तापस कहते हैं। यह उत्कृष्ट ज्योतिष्क देवों में उत्पन्न होते हैं।

कान्दर्पिक– जो साधु हंसोड़ हो, हास्य के स्वभाव वाला हो। ये ऐसे साधु किसी वेष में साधु रहते हों मगर हास्यशील होने के कारण अनेक प्रकार की कुचेष्टाएं करते हैं। इनके लक्षण इस प्रकार बतलाये हैं–

**कहकहकहस्स हसणं कंदप्पं अणिहुया य उल्लावा।**
**कंदप्पकहाकहणं, कंदप्पुवएससंसा य।।**
**भुम–नयण–वयण–दसणच्छदेहिं, कर–पाप–कन्नमाइहिं।**
**तं तं करेइ जह जह, हसइ परो अप्पणा अहसं।।**
**वाया कुक्कइओ पुण, तं जंयइ जेण हस्सए अन्नो।**
**नाणविहजीवरुए, कुव्वइ मुहतूरए चेव।।**

अर्थात्– जो कहकहा मारकर हंसता है, ऐसी कथा वार्ता कहता है जिससे आपको भी हंसी आवे, अथवा जो काम सम्बन्धी वार्तालाप कर, कन्दर्प की कथा कर, उसी का उपदेश दे या कंदर्प की प्रशंसा करे।

अथवा भौंह, आंख, मुख, होठ, हाथ, पैर या कान आदि से ऐसी चेष्टा करे कि आप तो गुमसुम बना रहे–हंसे नहीं सिर्फ दूसरों को हंसी आवे।

अथवा दूसरों को हंसाने वाली वाणी से कल्पना करे नाना प्रकार के पशु–पक्षियों की बोली बोलकर लोगों को हंसावे, या मुंह से बजाकर दूसरों को हंसावे, यह कान्दर्पिक साधु कहलाता है।

इन कान्दर्पिक साधुओं के विषय में शास्त्र में कहा है–

**जो संमयो वि एतासु, अप्पसत्थासु भावणं कुणइ।**
**सो तव्विहेसु गच्छइ सुरेसु भइओ चरणहीणो त्ति।।**

अर्थात्– साधु हो करके भी जो ऐसी अप्रशस्त भावनाएं करता है, वह इसी प्रकार के देवों में उत्पन्न होता है। वह चारित्र हीन हो तो देवों के अतिरिक्त अन्य गति नरक में भी जाता है।

चारक परिव्राजक–गेरू से या और किसी पृथ्वी के रंग से वस्त्र रंग कर उसी वेष में आजीविका करने वाला, त्रिदंडी चरक परिव्राजक कहलाता

अगर यह हठ किया जाय कि चाहे मूलगुण का विराधक हो, चाहे उत्तरगुण का, पहले देवलोक से आगे नहीं जाता; तो वुक्कस नियंठा वाला उत्तरगुण का परिसेवी होने पर भी बारहवें देवलोक तक जाता है– इस कथन से विरोध आता है। इसलिए जो विशिष्टता गुण का विराधक हो वह नीची गति में जाता है, और कथंचित् विराधक कथंचित् आराधक, विराधक संयमी की तरह नीची गति में नहीं जाता।

अब एक प्रश्न और शेष रह जाता है। असंज्ञी जीव का जघन्य भवनवासी और उत्कृष्ट वाणव्यंतर में उत्पाद बतलाया गया है, इससे ऐसा प्रतीत होता है कि भवनवासी से व्यंतर बड़े हैं। क्या वास्तव में यही बात है? इसके सिवाय चमरेन्द्र तथा बलेन्द्र की ऋद्धि बड़ी कही है। आयुष्य भी इनका सागरोपम से अधिक है, जब कि वाणव्यन्तर का पल्योपम प्रमाण ही है। फिर वाणव्यन्तर वड़े कैसे माने जा सकते हैं? इसका उत्तर यह है कि कई वाणव्यन्तर, कई भवनवासियों से भी उत्कृष्ट ऋद्धि वाले हैं और कई भवनवासी वाणव्यन्तरों की अपेक्षा कम ऋद्धि वाले हैं। अतएव यहां जो कथन किया गया है वह निर्दोष है। कई वाणव्यन्तर, कई भवनवासियों से अधिक ऋद्धिशाली हैं, यह बात शास्त्र के इसी कथन से सिद्ध है। इस प्रकार उपपात सम्बन्धी प्रश्नोत्तर का कथन समाप्त होता है। असंज्ञी जीव भी देवलोक में जा सकता है, यह वर्णन यहां किया गया है। अब उसकी आयु के सम्बन्ध में प्रश्नोत्तर करते हैं।

# असंज्ञी जीवों का आयुष्य

## मूलपाठ–

प्रश्न– कतिविहे णं भंते! असन्निआउए पन्नते?

उत्तर– गोयमा! चउव्विहे असन्निआउए पन्नत्ते; तंजहा– नेरइअ असन्निआउए, तिरिक्ख मणुस्स–देवअसन्निआउए।

प्रश्न– असण्णी णं भंते! जीवे किं नेरइयाउअं पकरेइ, तिरिक्खमणु–देवाउअं पकरेइ?

उत्तर– हंता गोयमा! नेरइयाऽऽउयं पि पकरेइ, तिरिक्ख–मणु–देवाउअं पि पकरेइ। नेरइयाउयं पकरेमाणे जहण्णेणं दस वाससहस्साइं, उक्कोसेणं पलिओवमस्स असंखेज्जइभागं पकरेइ, तिरिक्खजोणियाउयं पकरेमाणे जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं, उक्कोसेणं पलिओवमस्स असंखेज्जइभागं पकरेइ; मणुस्साउयं वि एवं चेव, देवाउअं जहा नेरइयाउए।

प्रश्न– एअस्स णं भंते! नेरइयअसन्निआउस्स तिरिक्ख–मणु–देवअसन्निआउअस्स कयरे कयरे. जाव विसेसाहिए वा?

उत्तर– गोयमा! सव्वत्थोवे देवअसन्निआउए, मणुस्स. असंखेज्जगुणे, तिरिय.असंखेज्जगुणे, नेरइअ. असंखेज्जगुणे।

सेवं भंते! सेवं भंते! त्ति।

संस्कृत–छाया–प्रश्न–कतिविधं भगवन्! असंज्ञयायुष्कं प्रज्ञप्तम्?

उत्तर– गौतम! चतुर्विधमसंज्ञयाऽऽयुष्कं प्रज्ञप्तम्, तद्यथा नैरयिकासंज्ञयायुष्कम्, तिर्यग्–मनुष्य–देवासंज्ञयायुष्कम्।

प्रश्न– असंज्ञी भगवन्! जीवः किं नैरयिकायुष्कं प्रकरोति? तिर्यग्–मनुष्य–देवायुष्कं प्रकरोति?

उत्तर– हन्त गौतम! नैरयिकायुष्कमपि प्रकरोति, तिर्यग्–मनुष्य–देवायुष्कमपि प्रकरोति। नैरयिकायुष्कं प्रकुर्वन् जघन्येन दश वर्षसस्राणि, उत्कृष्टेन पल्योपमस्य असंख्येयभागं प्रकरोति, तिर्यग् योन्याष्युकं प्रकुर्वन् जघन्येन अन्तर्मुहूर्त्तम्, उत्कृष्टेन पल्योपमस्य असंख्येयभागं प्रकरोति, मनुष्यायुष्केऽपि एवं चैव, देवायुष्कं यथा नैरयिकायुष्कम्।

प्रश्न– एतस्य भगवन्! नैरयिकासंज्ञयायुष्कस्य, तिर्यग्–मनुष्य–देवासंज्ञयायु कस्य कतरत् कतरत. यावत्विशेषाधिकं वा?

उत्तर– गौतम! सर्वस्तोकं देव–असंज्ञयायुष्कम्, मनुष्य. असंख्येयगुणम्, तिर्यग्. असंख्येयमगुणम्, नैरयिक. असंख्येयगुणम्।

तदेवं भगवन्! तदेवं भगवन्! इति।

मूलार्थ– प्रश्न– भगवन्! असंज्ञी का आयुष्य कितने प्रकार का कहा है?

उत्तर– गौतम! असंज्ञी का आयुष्य चार प्रकार का कहा है, वह इस प्रकार–नैरयिक–असंज्ञी–आयुष्य, तिर्यंच असंज्ञी–आयुष्य, मनुष्य– असंज्ञी–आयुष्य, देव–असंज्ञी–आयुष्य।

प्रश्न– भगवन्! क्या असंज्ञी नारकी की आयु उपार्जन करता है? और तिर्यंच की, मनुष्य की तथा देव की आयु उपार्जन करता है?

उत्तर– गौतम! हां, नारकी की आयु भी उपार्जन करता है, और तिर्यंच की, मनुष्य की अथवा देव की आयु भी उपार्जन करता है। नारकी की आयु उपार्जन करता हुआ असंज्ञी जीव जघन्य दस हजार की और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यातवें भाग की उपार्जन करता है। तिर्यंचयोनि की आयु उपार्जन करने वाला असंज्ञी जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यात भाग की उपार्जन करता है, मनुष्य की आयु भी इतनी ही उपार्जन करता है और देव की आयु नारक आयु के समान उपार्जन करता है।

प्रश्न– भगवन्! नारक– असंज्ञी–आयुष्य, तिर्यंच–असंज्ञी–आयुष्य, मनुष्य–असंज्ञी आयुष्य और देव–असंज्ञी–आयुष्य, इनमें कौन किससे अल्प, बहुत, तुल्य या विशेषाधिक है?

उत्तर– गौतम! देव–असंज्ञी–आयुष्य सबसे कम है, उसकी अपेक्षा मनुष्य–असंज्ञी आयुष्य असंख्यातगुणा है, उससे तिर्यंच–असंज्ञी–आयुष्य असंख्यातगुणा है और उससे भी नारक–असंज्ञी– आयुष्य असंख्यातगुणा है।

भगवन्! यह इसी प्रकार है, भगवन्, इसी प्रकार है! इस प्रकार कह कर गौतम विचरते हैं।

व्याख्यान– असंज्ञी जीव की आयु कितने प्रकार की है, यह देखने से पहले यह देखना लेना आवश्यक है कि असंज्ञी का आयुष्य किसे कहते हैं? वर्तमान भव में जो जीव विशिष्ट संज्ञा से रहित है, वह परलोक का जो आयुष्य बांधता है, उसे असंज्ञी का आयुष्य कहते हैं।

जिस स्थिति में व्यक्ति जो प्राप्त करता है, वह प्राप्त की जाने वाली वस्तु उसी के नाम से प्रसिद्ध होती है। जैसे राजा द्वारा प्राप्त किया हुआ धन, राजधन और सेठ द्वारा प्राप्त धन सेठ धन कहलाता है। उसी प्रकार असंज्ञी अवस्था में जो आयुष्य बांधा जाता है, वह असंज्ञी का आयुष्य कहलाता है।

गौतम स्वामी ने प्रश्न किया है– भगवन्! असंज्ञी का आयुष्य कितने प्रकार का है? भगवान् ने उत्तर दिया– गौतम! असंज्ञी का आयुष्य चार प्रकार है; अर्थात् नारकी का, तिर्यंच का मनुष्य का और देव का।

इसके पश्चात् गौतम स्वामी विशेष रूप से फिर प्रश्न करते हैं– भगवन्, नैरयिक का, तिर्यंच का, देव का और मनुष्य का आयुष्य असंज्ञी जीव प्राप्त कर सकता है?

इस प्रश्न का अभिप्राय यह है कि भगवान् ने जो चार प्रकार का आयुष्य बतलाया है, वह उन असंज्ञी जीवों द्वारा उपार्जन करने से उनका कहलाया है। उनके सम्बन्ध का होने से उनका कहलाया है। उनके सम्बन्ध का इस तरह जैसे साधु का पात्र। यद्यपि साधु ने पात्र न बनाया है, न खरीदा है, फिर भी साधु का उस पात्र से सम्बन्ध है, इसलिए साधु का पात्र कहलाता है। इसी प्रकार नरक, तिर्यंच आदि का आयुष्य असंज्ञी द्वारा उपार्जन किया जाता है या सिर्फ भोगा ही जाता है?

इसके अतिरिक्त इस प्रश्न का यह अभिप्राय भी हो सकता है कि असंज्ञी जीव के मन तो होता नहीं है, और मन के अभाव में वह कुछ जानता समझता नहीं है, फिर वह आयुष्य का उपार्जन कैसे कर सकता है? अतएव उसके सम्बन्ध का होने से ही उसका क्यों न माना जाय? इस संभावना का निराकरण करने के लिए यह प्रश्न किया है कि असंज्ञी का आयुष्य क्या असंज्ञी द्वारा ही उपार्जन किया जाता है?

गौतम स्वामी के प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने फर्माया है– हां गौतम, असंज्ञी द्वारा उपार्जन किया हुआ आयुष्य है।

आत्मा जब प्रकृष्ट अज्ञान की स्थिति में आता है, तब अपने आपको ही भूल जाता है। उसे यह पता नही रहता कि मैं क्या करता हूं! तथापि भगवान् अपने निर्मल ज्ञान में सब कुछ देखते हैं। शराबी को भान नहीं होता

कि वह क्या कर रहा है, क्या बोल रहा है, किधर जा रहा है, पूछने पर भी वह ठीक–ठीक उत्तर नहीं दे सकता, लेकिन समझदार आदमी शराबी की सब चेष्टाएं देखता है। इसी प्रकार मनोलब्धि विकसित न होने से असंज्ञी जीव को मालूम नहीं होता कि वह क्या अच्छा–बुरा कर रहा है। मगर उसके आन्तरिक अध्यवसाय को हस्तामलकवत् जानने वाले ज्ञानी कह देते हैं कि वह असंज्ञी जीव नरक की आयु उपार्जन करके नरक में या स्वर्ग में, इतने समय के लिए जाता है।

आप अपनी बाह्य चेष्टाएं जानते हैं, मगर समस्त आन्तरिक प्रवृत्तियों को; जो प्रतिक्षण हो रही हैं, जान लो तो सर्वज्ञ होते देर न लगे। किन्तु सर्वज्ञ की स्थिति प्राप्त करने के लिए पहले सर्वज्ञ के वचनों पर विश्वास–सुदृढ़ श्रद्धा करने की आवश्यकता है। ऐसा करने से एक वह दिन अवश्य आएगा जब परमात्मा में और तुममें कुछ भी अन्तर न रहेगा।

अन्तरात्मा में क्या होता है, इस बात का किंचित् आभास नित्य मिलता है। लेकिन बहिर्दृष्टि पुरुष उस ओर लक्ष्य नहीं देते। उदाहरण के लिए भोजन को ही लीजिए। आप भोजन करते हैं, मगर आपको यह पता नहीं है कि यह भोजन कब किस रूप में पलटता है, उसका आपके मन पर और तन पर क्या प्रभाव पड़ता है! लेकिन अभ्यास से पता लगना बहुत कठिन नहीं है। जैसे जब आपकी आंखों में गर्मी लग रही है, तब आपको कोई तेज मसालेदार तेल की चीज खिलाना चाहे तो क्या आप खाएंगे?

'नहीं!'

क्योंकि आपको मालूम है कि इस भोजन का परिणाम हानिकारक होगा यद्यपि यह बात प्रत्यक्ष नहीं दीखती। इसी प्रकार आप जो–जो कार्य करते हैं, उनके विषय में शास्त्र से यह पता लग ही जाता है कि इनका फल अमुक–अमुक होगा। इस बात को पूर्ण रूप से प्रत्यक्ष जानने के लिए सर्वज्ञता की आवश्यकता है। असंज्ञी जीव नरक की आयु भी बांधते हैं और स्वर्ग की आयु भी बांधते हैं। कहां नरक की भीषण यातनाएं और कहां स्वर्ग का अनुपम सांसारिक सुख! लेकिन अपने ज्ञान में भगवान् ने जैसा देखा है, जगत के कल्याण के लिए कह दिया है।

गौतम स्वामी भगवान् से पूछते हैं– प्रभो! असंज्ञी जीव मनोहीन है, इसलिए सभी असंज्ञी क्या नरक की समान आयु का बंध करते हैं? भगवान् ने उत्तर दिया– नहीं गौतम, यह बात नहीं है। कोई जीव जघन्य दस हजार

वर्ष की आयु बांधते हैं और कोई उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यातवें भाग की आयु बांधते हैं।

यद्यपि नरक की आयु इससे भी अधिक– तेतीस सागरोपम की है, तथापि असंज्ञी जीव के परिणाम ऐसे तीव्र नहीं होते, जिससे कि अधिक आयु का बंध हो सके। फिर भी पल्योपम के असंख्यातवें भाग का आयुष्य उपार्जन कर ही लेता है।

असंज्ञी जीव तिर्यंच आयु का भी उपार्जन कर सकता है। जब तिर्यंच आयु बांधता है तो जघन्य अन्तर्मुहूर्त का और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यात वें भाग का बांधता है।

भगवान् ने परिणाम की धारा में भी कितना अन्तर देखा है! भगवान् फर्माते हैं– असंज्ञी तिर्यंच मृत्यु के अनन्तर अन्तर्द्वीप में उत्पन्न होता है और वहां युगलिया बन जाता है। कहां वह असंज्ञी जीव, जिसे यह भी मालूम नहीं कि मैं क्या कर रहा हूं और कहां अन्तर्द्वीप के युगलिया! लेकिन शुभ परिणाम की धारा ऐसी प्रवाहित होती है कि वह अन्तर्द्वीप में जाकर युगलिया बन जाता है और कल्पवृक्षों का उपभोग करता है। विश्वास रखो, अच्छे परिणाम का फल अच्छा ही होता है।

असंज्ञी जीव अगर मनुष्य–आयु का बंध करता है तो उसकी स्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यातवें भाग की होती है। यहां जो उत्कृष्ट आयु बतलाई है वह भी युगलिया मनुष्य की अपेक्षा से ही समझना चाहिए।

असंज्ञी मनुष्य अगर देवायु उपार्जन करता है तो जघन्य दस हजार वर्ष और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यातवें भाग की आयु प्राप्त करता है।

तात्पर्य यह है कि देव और नरक गति का जघन्य आयुष्य दस हजार वर्ष का और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यातवें भाग का उपार्जन करता है। इसी प्रकार मनुष्य और तिर्यंच का जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त और उत्कृष्ट पल्योपम के असंख्यातवें भाग का आयुष्य पाता है।

गौतम स्वामी फिर पूछते हैं– भगवन्! इन चारों आयुष्यों में से कौन किससे कम और कौन किससे ज्यादा है? भगवान् उत्तर देते हैं– गौतम! असंज्ञी देव–आयुष्य सबसे कम है, असंज्ञी–मनुष्यायुष्य उससे असंख्यातगुणा ज्यादा है। असंज्ञी देवगति में जाता तो है, लेकिन उसका शुभ आयुष्य अधिक उपार्जन करना कठिन है। इसलिए वह देव का आयुष्य बहुत कम बांधता है और मनुष्य का आयुष्य उसकी अपेक्षा असंख्यातगुणा अधिक बांधता है।

तिर्यंच का आयुष्य, मनुष्य–आयुष्य की अपेक्षा भी असंख्यातगुणा बांधता है और नरकायु, तिर्यंचायु की अपेक्षा असंख्यातगुणा बांधता है।

उदाहरणार्थ– एक घर में करोड़ मोहरें हैं, एक घर में करोड रुपये हैं, एक में करोड़ पैसे हैं और एक में करोड़ कौड़ियां हैं। अब किसी को किसी के बदले कुछ मिलता हो तो मोहरों की अपेक्षा रुपये, रुपयों की अपेक्षा पैसे और पैसों की अपेक्षा कौड़ियां अधिक मिलेंगी। इसका अर्थ यह नहीं है कि मोहरें कम हैं। मोहरें तो पूरी करोड़ हैं, मगर मिलेंगी उतनी ही जितनी कि मिलनी हैं। इसी प्रकार देव का आयुष्य तो बहुत है, लेकिन असंज्ञी यदि उस आयुष्य का बंध करता है तो बहुत कम का बंध करता है। मनुष्य की आयु उससे असंख्यातगुण बांधता है। इससे विदित होता है कि असंज्ञी जीव ऊंची क्रिया कम करता है और नीची क्रिया अधिक।

**सेवं भंते सेवं भंते गौतम बोल्णा सई।**
**श्रीवीरजी का वचनां में सन्देह नई।।**
**हाथ जोड़ मान मोड़ गौतम बोल्या सई।**
**श्रीवीरजी का वचनां में सन्देह नई।।**

भगवान् के उत्तर सुनकर श्री गौतम स्वामी ने श्रद्धा और विनम्रता प्रगट करते हुए कहा– प्रभो! आपकी वाणी यथार्थ है। आप सर्वज्ञ, सर्वदर्शी हैं, मैं अल्पज्ञ हूं। मैं अपनी बुद्धि का लोटा आपके ज्ञान सागर में डालता हूं। लोटे का जल समुद्र में डाल देने से लोटे का जल भी समुद्र का ही जल बन जाता है, उसी प्रकार मैं अपनी बुद्धि को सर्वज्ञ की बुद्धि में मिला देता हूं। इसी से मैं कृतार्थ हो जाऊंगा।

## प्रथम शतक का द्वितीय उद्देशक

# श्री भगवती सूत्र

## (पंचमांगम्)

## (तृतीय भाग)

### प्रथम शतकः– तृतीय उद्देशक

दूसरे उद्देशक के अन्त में असंज्ञी जीव के आयुष्य का विचार किया गया है। आयु, मोह के दोष से बंधता है; जब आयु का बध होता है तब आठों ही कर्मो का बंध होता है। अतएव आयुबंध के अनन्तर कांक्षा–मोहनीय कर्म का विचार किया जाता है।

प्रथम शतक के प्रारम्भ में उद्देशों संबंधी जो संग्रहगाथा कही गई थी, उसमें तीसरे उद्देशक के लिए 'कखपओस' नाम दिया गया है, तदनुसार भी कांक्षामोहनीय कर्म का विचार करना आवश्यक है।

**मूलपाठ**

प्रश्न–जीवाणं भंते! कंखामोहणिज्जे कम्मे कडे?

उत्तर–हंता, कडे।

प्रश्न–से भंते! किं देसेणं देसे कडे, देसेणं सव्वे कडे, सव्वेणं देसे कडे, सव्वेणं सव्वे कडे?

उत्तर–गोयमा! नो देसेणं देसे कडे, नो देसेणं सव्वे कडे, नो सव्वेणं देसे कडे, सव्वेणं सव्वे कडे।

प्रश्न–नेरइयाणं भंते! कंखामोहणिज्जे कम्मे कडे?

उत्तर–हंता, कडे। जाव–सव्वेणं सव्वे कडे; एवं जाव वेमाणियाणं दंडओ भाणि अव्वो।

प्रश्न–जीवा णं भंते! कंखामोहणिज्जं कम्मं करिंसु ?

उत्तर–हंता, करिंसु।

प्रश्न—तं भंते! किं देसेणं देसं करिंसु?

उत्तर—एएणं अभिलावेणं दंडओ भाणिअव्वो, जाव वेमाणियाणं। एवं करेंति, एत्थ वि दंडओ, जाव—वेमाणिआणं। एवं करिस्संति, एत्थ वि दंडओ जाव वेमाणिआणं। एवं चिए, चिणिसु, चिणंति, चिणिस्संति, उवचिए, उवचिणिसु, उवचिणंति, अवचिणिस्संति, उदीरेंसु, उदीरेंति, उदीरिस्संति, वेदेंसु, वेदेंति, वेदिस्संति, निज्जरेंसु, निज्जरेंति, निज्जरिस्संति।

गाहाः—

कड—चिया उवचिया उदीरिया वेइया य णिज्जिणा।
आदितिए चउभेया तियभेया पच्छिमा तिन्नि।।

संस्कृत छाया—

प्रश्न—जीवानां भगवन्? काङ्क्षामोहनीयं कर्म कृतम्?

उत्तर—हन्त! कृतम्।

प्रश्न—तद् भगवन्! किं देशेन देशं कृतम्, देशेन सर्वं कृतम्, सर्वेण देशम् कृतम्, सर्वेण सर्वम् कृतम्?

उत्तर—गौतम! नो देशेन देशं कृतम्, नो देशेन सर्वम् कृतम्, नो सर्वेण देशं कृतम्, सर्वेण सर्वम् कृतम्।

प्रश्न—नैरयिकानां भगवन्! काङ्क्षामोहनीयं कर्म कृतम्?

उत्तर—हन्त! कृतम्, यावत्—सर्वेण सर्वम् कृतम्। एवं यावद् वैमानिकानां दण्डको भणितव्यः।

प्रश्न—जीवैः भगवन्! काङ्क्षामोहनीयं कर्म कृतम् ?

उत्तर—हन्त,! कृतम्।

प्रश्न—तद् भगवन्! किं देशेन देशं कृतम्० ?

उत्तर—एतेनभिलापेन दण्डको भणितव्यः, यावत्— वैमानिकानाम्। एवं कुर्वन्ति, अत्रापि दण्डको यावत्— वैमानिकानाम्। एवं करिष्यन्ति अत्रापि दण्डको यावत्— वैमानिकानाम्। एवं चितम्, अचैषुः चिन्वन्ति चेष्यन्ति, उपचितम्, उपाचैषुः, उपचिन्वन्ति, उपचेष्यन्ति; उदीरितवन्तः, उदीरयन्ति, उदीरयिष्यन्ति; वेदितवन्तः वेदयन्ति, वेदयिष्यन्ति; निर्जरितवन्तः, निर्जरयन्ति, निर्जरयिष्यन्ति। गाथाः—

कृत—चिता उपचिता उदीरिता वेदिताश्च निर्जीर्णाः।
आदित्रिके चतुर्भेदाः, त्रिभेदाः पश्चिमास्त्रयः।।

प्रश्न—भगवन्! क्या जीवों का कांक्षामोहनीय कर्म कृत है ?

उत्तर–हां, गौतम! कृत–क्रियानिष्पाद्य है।

प्रश्न–भगवन्! क्या वह देश से देशकृत है, देश से सर्वकृत है, सर्व से देशकृत है या सर्व से सर्वकृत है?

उत्तर–हे गौतम! वह देश से देशकृत नहीं है, देश से सर्वकृत नहीं है, सर्व से देशकृत नहीं है, सर्व से सर्वकृत है।

प्रश्न–भगवन्! नैरयिकों का कांक्षामोहनीय कर्म कृत है?

उत्तर–हे गौतम! हां, कृत है। यावत् सर्व से सर्वकृत है। इसी प्रकार यावत् वैमानिकों तक दंडक कहना चाहिये।

प्रश्न–भगवन्! जीवों ने कांक्षामोहनीय कर्म उपार्जन किया है?

उत्तर–हे गौतम! हां, किया है।

प्रश्न–भगवान्! क्या देश से देशकृत है ! (इत्यादि पूर्वोक्त कहना चाहिए।)

उत्तर–हे गौतम! सर्व से सर्व किया है, इस प्रकार यावत् वैमानिकों तक दंडक कहना चाहिए। इसी तरह 'करते' और करेंगे इन दोनों का कथन भी यावत् वैमानिकों तक करना चाहिये। तथा इसी प्रकार चय, चयकिया, चय करते हैं, चय करेंगे, उपचय, उपचय किया, उपचय करते हैं, उपचय करेंगे, उदीरणा की, उदीरणा करते हैं, उदीरणा करेंगे, वेदन किया, वेदन करते हैं, वेदन करेंगे, निर्जीर्ण किया, निर्जीर्ण करते हैं, निर्जीर्ण करेंगे, इन सबका कथन करना चाहिए। गाथार्थः–

कृत, चित, उपचित, उदीरित, वेदित और निर्जरित, इतने अभिलाप यहां कहने हैं। इनमें से कृत, चित और उपचित में एक–एक के चार भेद कहने हैं, अर्थात् सामान्य क्रिया, भूतकाल की, वर्त्तमान काल की और भविष्यकाल की क्रिया, और पिछले तीन पदों में सिर्फ तीन काल की क्रिया कहनी है।

व्याख्यान–प्रस्तुत कथन को समझने से पहले यह देख लेना आवश्यक है कि कांक्षा मोहनीय कर्म का लक्षण क्या है? जो कर्म मुग्ध–मूढ़ बनाता है, जिसके प्रभाव से आत्मा गफलत में पड़ती है, उसे मोहनीय कर्म कहते हैं। मोहनीय कर्म के दो भेद हैं–चारित्र मोहनीय और दर्शन मोहनीय। यहां चारित्र मोहनीय कर्म के विषय में प्रश्न नहीं है, अतएव कांक्षामोहनीय शब्द का प्रयोग किया गया है।

कांक्षा का अर्थ यहां "अन्य दर्शनों की इच्छा करना" है। जैसे कोई सोचता है–'जैन धर्म वैराग्य की ओर प्रेरित करता है और संसार के आमोद–प्रमोद के प्रति अरुचि उत्पन्न करता है। चार्वाक (नास्तिक) मत कितना सुन्दर है 'जो

ऋणं कृत्वा घृतं पिवेत् (कर्ज लेओ और खूब घी पीओ) का उपदेश देता है सांसारिक सुख–भोग का समर्थन करता है। उसमें परलोक का किंचित् भी भय नहीं है, क्योंकि वह कहता है–"भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः"। अर्थात् यह जला हुआ शरीर फिर दूसरे भव में नहीं जाता और आत्मा का अस्तित्व ही नहीं है। ऐसी अवस्था में जैन धर्म को त्याग कर चार्वाक मत को ही ग्रहण करना चाहिए। इस प्रकार के विचार आना कांक्षा मोहनीय कर्म कहलाता है। कांक्षा मोहनीय के अन्तर्गत उपलक्षण से ओर बातें भी समझनी चाहिएं। जैसे संशय मोहनीय, परपाखंड प्रशंसा मोहनीय आदि आदि।

कांक्षा मोहनीय का सरल अर्थ है–मिथ्यात्व मोहनीय। इसी के विषय में गौतम स्वामी ने प्रश्न किया है–भगवन् ! क्या कांक्षा मोहनीय कर्म जीव द्वारा किया हुआ है? इस प्रश्न का उत्तर भगवान् ने 'हां' में दिया है।

क्रियते–इति कर्म। अर्थात् कर्त्ता द्वारा जो किया जाय वह कर्म कहलाता है। जो कर्त्ता द्वारा नहीं किया जाता वह कर्म नहीं हो सकता। अगर बिना किये ही कर्म होने लगे तो जगत् की सम्पूर्ण अवस्था उथल पुथल हो जाय। जिसने ऋण नहीं लिया उसे चुकाना पड़े और जिसने अपराध नहीं किया उसे दंड भोगना पड़े तो बड़ी गड़बडी मच जाय। इसीसे शास्त्र कहता है कि किये बिना कर्म नहीं हो सकता। कांक्षा मोहनीय जीव द्वारा किया जाता है, इसीलिए यह कर्म कहलाता है।

कई दार्शनिकों ने विना किये ही कर्मों का लग जाना स्वीकार किया है। गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न करके यह स्पष्ट कर दिया है कि बिना किये कर्म आत्मा नहीं भोगता। जीव द्वारा करने से ही कर्म होता है।

इतना स्पष्ट होने के अनन्तर गौतम स्वामी पूछते हैं भगवन् ! जीव ने कांक्षा मोहनीय कर्म किया है तो देश से देश को किया है, देश से सर्व को किया है, सर्व से देश को किया है या सर्व से सर्व को किया है ?

कार्य चार प्रकार से होता है। उदाहरणार्थ–एक आदमी अपने शरीर के एक देश–हाथ से कपड़े का एक भाग ग्रहण करता है। हाथ शरीर का देश है। उस एक देश से वस्त्र का एक देश (भाग) ग्रहण करता है। यह एक देश से एक देश का ग्रहण करना कहलाया। इसी प्रकार हाथ से समस्त कपड़े को ग्रहण किया तो वह देश से सर्व का ग्रहण करना कहलाया। यदि समस्त शरीर से वस्त्र के एक भाग को ग्रहण किया तो सर्व से देश का ग्रहण करना कहलाया और सारे शरीर से सारे वस्त्र को ग्रहण करना सर्व से सर्व का ग्रहण करना है। इसी प्रकार अन्य उदाहरण भी समझे जा सकते हैं।

प्रकरण में देश का अर्थ है—आत्मा का एक देश और एक समय में ग्रहण किये जाने वाले कर्म का एक देश। अगर आत्मा के एक देश से कर्म का एक देश किया तो यह देश से देश की क्रिया की। अगर आत्मा से एक देश से सर्व कर्म किया तो देश से सर्व की क्रिया कहलाई।

सम्पूर्ण आत्मा से कर्म का एक देश किया तो सर्व देश की क्रिया हुई। और सम्पूर्ण आत्मा से सम्पूर्ण कर्म किया तो सर्व से सर्व की क्रिया कहलाई।

गौतम स्वामी ने इसी अभिप्राय से प्रश्न किया है। भगवान् ने उत्तर में फरमाया है—हे गौतम! कांक्षा मोहनीय कर्म सर्व से सर्वकृत है अर्थात् समस्त आत्मप्रदेशों से समस्त कर्म किया हुआ है। पूर्वोक्त चौभंगी में से यहां चौथा भंग ही ग्रहण किया गया है।

केवल मात्र चतुर्थ भंग को स्वीकार करने का कारण है जीव का स्वभाव। जीव अपने स्वभाव से समस्त आत्म प्रदेशों के द्वारा एक क्षेत्रावगाढ़ कर्म पुद्गलों को, जो एक समय में बंधने योग्य हों, बांधता है। अतएव एक काल में किया जाने वाला कांक्षा मोहनीय कर्म, जीव सर्व से सर्व को करता है। इसीलिए तीन भंगों का निषेध करके यहां सिर्फ चौथा भंग स्वीकार किया है।

अथवा—जिन आकाश—प्रदेशों में जीव का अवगाहन हो रहा है—जिस क्षेत्र में आत्मा के प्रदेश विद्यमान हैं, उसी आकाश प्रदेश में रहने वाले कर्म—पुद्गल एक—क्षेत्रावगाढ़ कहलाते हैं। ऐसे ही कर्म—पुद्गलों को जीव समस्त प्रदेशों से अपने में एकमेक करता है। जिस हेतु से आत्मा कर्म करता है, वह हेतु सभी कर्म प्रदेशों का है। इस प्रकार समस्त आत्म प्रदेशों द्वारा, एक समय में बंधने योग्य समस्त कर्म पुद्गलों को बांधने के कारण कांक्षामोहनीय सर्व से सर्वकृत है।

कई ग्रन्थकारों का मत है कि जीव के आठ प्रदेश खाली रहते है—वहां कर्म का बंध नहीं होता, लेकिन शास्त्र में ऐसा कथन उपलब्ध नहीं है।

यह समुच्चय का प्रश्नोत्तर था, अब दण्डक—विशेष को आश्रित करके प्रश्न किया जाता है। गौतम स्वामी कहते हैं— भगवन्! नैरयिक कांक्षामोहनीय कर्म क्या उनका किया हुआ है?

भगवान—हां।

गौतम—वह भी सर्व से सर्वकृत है या दूसरी तरह से?

भगवन्–वह भी सर्व से सर्वकृत है।

जैसे नैरयिक के लिए प्रश्नोत्तर है वैसे ही चौवीसों दंडकों के लिए प्रश्नोत्तर समझने चाहिएं।

कर्म, क्रिया से निष्पन्न होता है और क्रिया तीनों कालों से संबंध रखती है। अतीत काल में कर्म–निष्पादन की क्रिया की थी, वर्त्तमान में की जा रही है–और भविष्य में भी की जायेगी। इस त्रिकाल संबंधी क्रिया से कर्म लगते हैं। क्रिया पहले होती है, कर्म बाद में लगते हैं। कर्म वर्गणा के पुद्‌गलों का आत्मा के साथ संबंध हो जाता है तब ही उन पुद्‌गलों की कर्म संज्ञा होती है। यह संज्ञा तब तक बनी रहती है जब तक कि वे आत्मा से झड़ नहीं जाते। यह कर्म, क्रिया से ही होते हैं, अतः क्रिया के द्वारा कर्म संबंधी प्रश्न किया गया है।

गौतम स्वामी पूछते हैं–भगवन्! जीवों ने कांक्षामोहनीय कर्म किया है ? इसके उत्तर में भगवान् ने फरमाया–हां गौतम, किया। इसके आगे देश से देश किया यावत् सर्व से सर्व किया? यह प्रश्न है और उसका उत्तर पहले की ही तरह सर्व से सर्व किया, यह समझना चाहिए। इसी प्रकार वर्त्तमान काल और भविष्य काल संबंधी प्रश्नोत्तर भी हैं। जैसे–'भगवन्! जीव कांक्षामोहनीय कर्म करते हैं? उत्तर–'हां गौतम, करते हैं।'

प्रश्न–'देश से देश करते हैं यावत् सर्व से सर्व करते हैं?

उत्तर–गौतम! सर्व से सर्व करते हैं। इत्यादि।

इस समुच्चय कथन की भांति चौवीसों दण्डकों को लेकर, तीन काल लगाकर प्रश्नोत्तर स्वयं ही समझ लेने चाहिएं।

यहां जो प्रश्नोत्तर 'कृत' के विषय में बतलाये गये हैं, वही प्रश्नोत्तर चित, उपचित, उदीरित, वेदित और निर्जरित के विषय में भी समझने चाहिएं। अर्थात् पूर्वोल्लिखित प्रश्नोंत्तरों में जहां कृत शब्द आया है, वहां चित, उपचित आदि शब्दों का प्रयोग करके प्रश्नोत्तरों की संघटना कर लेनी चाहिए।

यहां इन चित, उपचित, उदीरित, वेदित और निर्जरित के विषय में एक संग्रहगाथा कही है। उसमें यह बतलाया गया है कि कृत, चित और उपचित के चार–चार भेद करने चाहिएं–एक सामान्य क्रिया और तीन काल की तीन क्रियाएं। उदीरित, वेदित और निर्जरित में केवल तीन काल की ही क्रिया कहनी चाहिए। इन पदों के साथ सामान्य क्रिया का प्रयोग नहीं करना चाहिए।

चित आदि का स्वरूप इस प्रकार है:—जो कर्म पहले उपार्जन किये हुए हैं, उनमें प्रदेश और अनुभाग की वृद्धि करना अर्थात् संक्लेशमय परिणामों से उन्हें बढ़ाना चय (चित) कहलाता है। यथा—किसी आदमी ने भोजन किया। भोजन करने में उसे सामान्य क्रिया लगी। फिर वह रागभाव से प्रेरित होकर भोजन की सराहना करने लगा। सराहने से कर्म जैसे—जैसे आते हैं, वैसे—वैसे कर्मों की वृद्धि होती जाती है। इसे चय करना कहते हैं। बार—बार ऐसा करना—चय करना, उपचय करना कहलाता है।

अन्य आचार्यों के अभिप्राय से कर्म—पुद्गलों का ग्रहण करना मात्र चय कहलाता है और अबाधा काल को छोड़कर दूसरे काल में, ग्रहण किये हुए कर्म पुद्गलों को वेदने के लिए निषेचन करना उपचय कहलाता है।

कर्मबंध होने के पश्चात् और उदय से पहले का समय, जबकि कर्म सत्ता में पड़ा रहता है, फल नहीं देता, अबाधा काल कहलाता है। कर्म की स्थिति जितने क्रोड़ाक्रोड़ी सागर की होती है उतने ही हजार वर्ष का अबाधा काल होता है।

निषेचन का अर्थ है—वर्गीकरण। जीव पहली स्थिति में बहुत से कर्मदलिकों का निषेचन करता है। उसके पश्चात् दूसरी स्थिति में बहुत कम कर्मदलिकों का निषेचन करता है। इस प्रकार यावत् उत्कृष्ट स्थिति में बहुत कम का निषेचन करता है। कहा भी है:—

**मोत्तूण सगमबाहं पढमाइ ठिईइ बहुयरं दव्वं।**
**सेसं विसेसहीणं जाव उक्कोसं ति सव्वासं।।**

अर्थात्—अपना अबाधा काल छोड़कर प्रथम स्थिति में बहुतर द्रव्य को और इसी प्रकार यावत् उत्कृष्ट स्थिति में बहुत कम द्रव्य (कर्मदलिकों) का निषेचन करता है।

जो कर्म उदय में नहीं आये हैं, उन्हें एक प्रकार के विशिष्ट करण द्वारा उदय में ले आना उदीरणा है और उदय में आये हुए कर्मों का फल भोगना वेदना कहलाता है। जीव—प्रदेशों से कर्म पृथक् करना निर्जरा है। स्थिति के परिपक्व होने पर कर्म आत्मप्रदेश से पृथक् होते हैं, वह निर्जरा है और स्थिति पकने से पहले ही कर्मों को पृथक् करना महानिर्जरा है।

संग्रहगाथा में बतलाया गया है कि पहले के तीन पदों में चार—चार भेद, और पीछे के तीन पदों में तीन—तीन भेद करने चाहिएं। सो इसका क्या आशय है? इस भेद का क्या कारण है?

इसका उत्तर यह है कि कृत, चित और उपचित कर्म बहुत समय तक–सत्तर कोड़ाकोड़ी सागरोपम तक ठहरते हैं। अतः इन तीन पदों में तीन काल तक बतलाने के साथ ही साथ, सत्ता रूप काल बताने के लिए सामान्य क्रिया का भी प्रयोग किया जाता है। उदीरणा आदि चिरकाल पर्यन्त नहीं रहते अतएव उनमें सामान्य काल नहीं बतलाया गया है–सिर्फ तीन काल ही बतलाये गये हैं। इसी कारण पहले के तीन पदों के चार–चार और अन्तिम तीन पदों के तीन–तीन भेद किये गये हैं।

## मूलपाठ

**प्रश्न–जीवाणं भंते! कंखामोहणिज्जं कम्मं वेदेंति?**

**उत्तर–हंता, गोयमा! वेदेंति।**

**प्रश्न–कहणं भंते! जीवा कंखामोहणिज्जं कम्मं वेदेंति?**

**उत्तर–गोयमा! तेहिं तेहिं कारणेहिं संकिया, कंखिया, वितिगिंछिया, भेद समावण्णा, कलुसमावण्णाः एवं खलु जीवा कंखामोहणिज्जं कम्मं वेदेंति।**

**प्रश्न–से णूणं भंते! तमेव सच्चं णीसंकं जं जिणेहिं पवेइयं?**

**उत्तर–हंता, गोयमा! तमेव सच्चं णीसंकं जं जिणेहिं पवेइयं।**

**प्रश्न–से णूणं भंते! एवं मणं धारेमाणे, एवं पकरेमाणे, एवं चिट्ठेमाणे, एवं संवरेमाणे आणाए आराहए भवति?**

**उत्तर–हंता गोयमा! एवं मणं धारेमाणे जाव–भवति।**

## संस्कृत–छाया

प्रश्न–जीवा भगवन्! कांक्षामोहनीय कर्म वेदयन्ति?

उत्तर–हन्त गौतम! वेदयन्ति।

प्रश्न–कथं भगवन्! जीवाः कांक्षामोहनीय कर्म वेदयन्ति।

उत्तर–गौतम! तैस्तैः कारणैः शंकिताः कांक्षिताः विचिकित्सिताः भेदसमापन्नाः, कालुष्यसमापना एवं खलु जीवा कांक्षामोहनीय कर्म वेदयन्ति।

प्रश्न–तद् नूनं भगवन्! तदेव सत्यं निश्शंकं यज्जिनैः प्रवेदितम्।

उत्तर–हन्त, गौतम! तदेव सत्यं, निश्शंकं यज्जिनैः प्रवेदितम्।

प्रश्न–तद् नूनं भगवन्! एवं मनोधारयन्, एवं प्रकुर्वन्, एवं चेष्टमानः, एवं संवृण्वन् आज्ञाया आराधको–भवति ?

उत्तर–हन्त, गौतम! एवं मनो धारयन् यावत्–भवति।

शब्दार्थ—

प्रश्न—भगवन्! जीव क्या कांक्षामोहनीय कर्म का वेदन करते हैं?

उत्तर—हां गौतम!, वेदन करते हैं।

प्रश्न—भगवन्! जीव कांक्षामोहनीय कर्म को किस प्रकार वेदते हैं?

उत्तर—हे गौतम! अमुक—अमुक कारणों से शंकायुक्त, कांक्षायुक्त, विचिकित्सायुक्त, भेदसमापन्न और कलुषसमापन्न होकर, इस प्रकार जीव कांक्षामोहनीय कर्म को वेदते हैं।

प्रश्न—भगवन्! क्या वही सत्य और निःशंक है, जो जिन ने निरूपण किया है?

उत्तर—हां, गौतम! वही सत्य और निःशंक है, जो जिनेन्द्र ने निरूपण किया है।

प्रश्न—भगवन्! (वही सत्य और निःशंक है जो जिनों ने निरूपण किया है) इस प्रकार मन में निश्चय करता हुआ, इसी प्रकार आचरण करता हुआ, रहता हुआ, संवर करता हुआ जीव आज्ञा का आराधक होता है?

उत्तर—गौतम! हां, इसी प्रकार मन में निश्चय करता हुआ यावत् आज्ञा का आराधक होता है।

व्याख्यान—श्रीगौतम स्वामी का प्रश्न है कि जीव क्या कांक्षामोहनीय कर्म का वेदन करता है? इस प्रश्न के उत्तर में भी भगवान ने फरमाया है—हां, गौतम वेदन करता है।

यहां यह शंका की जा सकती है कि यह प्रश्न पहले भी किया गया था, फिर दूसरी बार वही प्रश्न किस प्रयोजन से किया गया है?

इस शंका का उत्तर यह है कि वेदन के कारणों का प्रतिपादन करने के लिए ही यह प्रश्न दोहराया गया है। सूत्र का मुख्य प्रयोजन मोक्ष प्राप्ति है। मोक्ष प्राप्ति में कांक्षा मोहनीय कर्म प्रबल बाधक हैं। इसके हटे बिना मोक्ष तो क्या; मोक्षमार्ग भी प्राप्त नहीं होता। इसलिए मोक्षमार्ग की प्राप्ति के लिए कांक्षा मोहनीय कर्म को हटाना अनिवार्य है। इसका हटना तभी सम्भव है जब उसके कारणों को भलीभांति समझ लिया जाय और उन्हें हटा दिया जाय। जब रोग के कारण हट जाते हैं तो रोग भी हट जाता है, उसी प्रकार कर्म के कारणों को हटा देने से कर्म भी हट जाते हैं।

प्राचीनकाल के वैद्य रोगी की परीक्षा करते समय रोग के कारणों पर विचार करते थे। वे पहले रोग के कारणों को दूर करते थे फिर रोग को हटाने का प्रयत्न करते थे। आजकल ऐसा नहीं देखा जाता। रोग के कारणों पर

प्रायः विचार नहीं किया जाता और रोग को सिर्फ दबा देने की चेष्टा की जाती है। नतीजा यह होता है कि कारण विद्यमान रहने से कुछ ही दिनों में वह रोग फिर उमड़ पड़ता है और उसका दबाना कठिन हो जाता है।

ज्ञानमार्ग में कर्मनाश करने का उपदेश तो सभी देते हैं, लेकिन कर्म का असली कारण क्या है, यह बात बहुत कम लोग जानते हैं। इसीलिए यहां कर्म के कारणों पर प्रकाश डालने के लिये यह प्रश्न किया गया है। इस कथन में पुनरुक्ति की आशंका नहीं की जा सकती। कहा भी है:–

**पुव्वभणियं पि पच्छा जं भण्णइ तत्थ कारणं अत्थि।**
**पडिसेहो य अणुण्णा हउडविसेसोवलंभो त्ति।।**

अर्थात्–एक बार कही हुई बात को फिर कहने के कारण यह हैं–प्रतिषेध, अनुज्ञा और एक प्रकार के हेतु का कथन। तात्पर्य यह है कि पहले कही हुई बात का प्रतिषेध करने के लिए पहले की बात में अनुमति देने के लिए और पूर्वोक्त बात में कोई विशेष हेतु देने के लिए उस बात को दोहराया जाता है। ऐसी जगह पुनरुक्ति दोष नहीं होता।

इसके अनन्तर गौतम स्वामी हेतु पूछते हैं–भगवन्! जीव किन–किन कारणों से कांक्षा मोहनीय कर्म वेदते हैं?

भगवान ने उत्तर दिया–गौतम! वीतराग जिन भगवान की वाणी में देशतः या सम्पूर्णतः अर्थात् एक देश से या सर्व देश से सन्देह करना, कांक्षा करना अर्थात् वीतराग दर्शन को छोड़कर रागी प्रणीत दर्शन को स्वीकार करने की इच्छा करना या कुतीर्थिक का परिचय होने से मन में शंका करना, फल में शंका करना, बुद्धिभ्रम होना, इस प्रकार विद्वत्प्रसिद्ध कारणों से कांक्षा मोहनीय कर्म का वेदन होता है।

यहां 'तेहिं तेहिं कारणेहिं' इत्यादि वाक्यों में 'तेहिं–तेहिं पद का प्रयोग दो बार क्यों किया है? इसका उत्तर यह है कि जब विशेष कारण बतलाना हो, बहुत बातों का विचार करना हो, जब जैसे 'वे वे' ऐसा कहा जाता है। उसी प्रकार यहां 'तेहिं तेहिं' दो बार कहा है।

यहां शंकित, कांक्षित आदि पदों पर किंचित् स्पष्टीकरण करना आवश्यक प्रतीत होता है।

वीतराग भगवान ने अपने अनन्त केवल ज्ञान में जानकर जिन तत्वों का निरूपण किया है, उन तत्वों पर या उनमें से किसी भी एक पर शंका करना–कौन जाने यह ठीक है या नहीं इस प्रकार का संदेह करना शंका है।

एक देश या सर्व देश से अन्य दर्शन को ग्रहण करने की इच्छा करना कांक्षा है। यह भी कांक्षा मोहनीय के वेदन का कारण है।

फल के विषय में संशय होना विचिकित्सा है। जैसे– मैं इतनी तपस्या करता हूं, ब्रह्मचर्य आदि पालता हूं, लेकिन अभी तक तो कुछ फल नहीं मिला है, कौन जाने आगे मिलेगा या नहीं?

बुद्धि में द्वैधीभाव उत्पन्न हो जाना भेदसमापन्नता है। जैसे–जिन शासन यह है, या वह है? इस प्रकार जिन शासन के विषय में जिसकी बुद्धि भेद को प्राप्त हो रही है, वह भेद समापन्न कहलाता है। अथवा अनध्यवसाय वाले को भेद समापन्न कहते हैं। अनिश्चित ज्ञान अनध्यवसाय कहलाता है। अथवा पहले शंका अथवा कांक्षा उत्पन्न हुई, इसलिए उसके कारण बुद्धि में विभ्रम पैदा हो गया अतएव भेद समापन्न का अर्थ है–भ्रान्तबुद्धि वाला।

विपरीत बुद्धि वाला कलुष समापन्न कहलाता है। जो वस्तु जिन भगवान् ने जैसी प्रकट की है, उसे उसी रूप में निश्चय न करके विपरीत रूप में समझना कलुष समापन्नता है।

भगवान फरमाते हैं–हे गौतम! इन कारणों से जीव निश्चय ही कांक्षा मोहनीय कर्म का वेदन करते हैं।

कांक्षा मोहनीय कर्म वेदने के कारण स्पष्ट होने के पश्चात् गौतम स्वामी उसे हटाने का कारण पूछते हैं। कभी–कभी ऐसी परिस्थिति उपस्थित हो जाती है, कि विचारवान पुरुषों का अभाव हो जाता है। अथवा उनकी संगति मिलना कठिन हो जाता है। कभी–कभी मनुष्य पक्षपात के गंठीले जाल में फंस जाता है। उस समय बुद्धि अगर हो भी तो वह विपरीत दिशा की ओर ले जाती है। किसी में इतनी बुद्धि ही नहीं होती कि किसी बात पर गंभीरता के साथ विचार करके वह निर्णय कर सके। अतएव तार्किकों की तर्कतरंगों में बहना स्वाभाविक हो जाता है। इन अनेकविध अन्तरायों की विद्यमानता में क्या उपाय है? जिसका अवलम्बन करके कांक्षामोहनीय कर्म से जीव बच सकता है? इस संबंध में किसी ने कहा है–

**तर्कोऽप्रतिष्ठः श्रुतयो विभिन्ना नैको मुनिर्यस्य वचः प्रमाणं।**
**धर्मस्य तत्वं निहितं गुहायां, महाजनो येन गतः स पन्था।।**

तर्क–जल की तरल तरंगों की तरह चपल है। तर्क वितर्क और वाद–विवाद के द्वारा धर्म की खोज करने से पहले यह देख लेना चाहिए कि तर्क किसी अभ्रान्त निर्णय की प्रामाणिक कसौटी है या नहीं? तर्क की भूमिका पर खड़ा हुआ विश्वास या निर्णय बालू की नींव पर खड़े हुए प्रासाद के समान

तो नहीं है? जो दूसरे प्रबलतर तर्क की आंधी के एक ही झकोरे में भूमिसात् हो सकता है? तर्क वास्तव में मस्तिस्क का कायल है। तर्क हृदय की, आत्मा की खुराक नहीं है। तर्क मनुष्य को भुलावे में से निकाल नहीं सकता, प्रत्युत भुलावे में डालता है। तर्क के चक्कर में पड़ा हुआ मनुष्य दिङ्मूढ बन जाता है। शुष्क तर्क करने वाले, किसी एक निर्णय पर पहुंचने के लिए तर्क नहीं करते, किन्तु दूसरों को दबाने के लिए ही तर्क करते हैं। तर्क से धर्म की सिद्धि नहीं होती। तर्क जाल से वस्तु भी अवस्तु सिद्ध करके दिखाई जाती है।

अगर तर्क को त्याग कर वेद पर विश्वास किया जाय तो भी गति नहीं है। वेद पर विश्वास करने से द्वैत, अद्वैत, मांसभक्षण की कर्त्तव्यता, अकर्त्तव्यता, हिंसा, अहिंसा आदि की उलझनें आ पड़ती हैं। अगर वेद का अर्थ–व्याख्यान करने वाले ऋषि की शरण कहा जाय तब भी कोई ठिकाना नहीं। ऋषि एक नहीं, अनेक हैं और हुए हैं। उनके कथन आपस में विरोधी हैं। तब किस पर श्रद्धा करना चाहिए? आत्मकल्याण के लिए किस पथ का अनुसरण करना चाहिए? इस प्रश्न का उत्तर पूर्वोक्त श्लोक में यह दिया गया है कि जिस मार्ग से 'महाजन' गये हैं, उसी मार्ग पर चलना चाहिए–वही सच्चा मार्ग है। मगर इस उत्तर पर भी यह प्रश्न उपस्थित होता है कि 'आखिर 'महाजन' कौन है?

'महाजन कौन है? इस विषय पर स्वर्गीय तिलक और श्रीभांडारकर में वाद–विवाद छिड़ गया था। साथ ही यह भी विचारणीय था कि महाजन का मार्ग कौन–सा है? भांडारकर कहते थे – जिस मार्ग को बहुजन समाज माने, वह महाजन का मार्ग है। तिलक ने कहा–यह ठीक नहीं। ऐसा मानने से पहले यह देखना चाहिए कि बहुजन समाज सत्य बोलता है या असत्य ? बहुजनसमाज मांसाहारी है या मांसाहारत्यागी? बहुजनसमाज में असत्यवादी और मांसाहारी ही अधिक संख्या में पाये जायेंगे, तो क्या उन्हें महाजन और उनके मार्ग को धर्म का मार्ग मानना चाहिए? क्या हमें भी उन्हीं का साथ देना चाहिए? ऐसा करना उचित नहीं है। यह तो बुद्धि को धोखा देना है। अतएव महाजन किसी व्यक्ति विशेष को ही समझना चाहिए। मगर वह व्यक्ति विशेष कौन है, जिसे महाजन के सिंहासन पर आसीन किया जाय? अगर ब्रह्मा को महाजन समझा जाय, तो उनका सिर कटने और तिलोत्तमा पर मोहित होने आदि का चरित्र भंयकर है, जिसे अपनाने पर हम लोग भी डूब जाएंगे। अगर विष्णु को महाजन मानें तो भी दिक्कत है। विष्णु–पुराण के रचयिताओं ने उनकी रासलीला और गोपक्रीड़ा का जो मोहक वर्णन किया है, उसे अपनाने

